'अमुक बातचीत' कहने पर शास्ता ने कहा—भिक्षुओ, यह भिक्षु केवल अभी ढोगी नही है, यह पहले भी ढोगी रहा है। इसने जब यह बन्दर था केवल आग के लिए ढोग किया। इतना कह पूर्व-जन्म की कथा कही।

## ख. अतीत कथा

पूर्व समय मे वाराणसी मे ब्रह्मदत्त के राज्य करने के समय बोधिसत्त्व काशी-देश मे ब्राह्मण कुल मे पैदा हुआ। बडे होने पर पुत्र के भागने दौडने मे समर्थ होने पर, ब्राह्मणी के मर जाने पर पुत्र को गोद में ले हिमालय चला गया। वहाँ ऋषियो के प्रव्रज्या-क्रम से प्रव्रजित हो उस पुत्र को भी तपस्वीकुमार बना पर्णशाला मे रहने लगा। वर्षा ऋतु मे मूसलाधार वर्षा होने के समय एक बन्दर पीडित, दाँत कट-कटाता हुआ, काँपता हुआ भटकता था। बोधिसत्त्व बडे बडे लक्कड लाकर आग बना मञ्च पर लेटा था। उसका पुत्र भी पाँव दबाता हुआ बैठा था। वह बन्दर एक मृत तपस्वी के वल्कल वस्त्र ओढ पहन, एक कन्धे पर अजिनचर्म रख, बैंहगी तथा कमण्डल ले ऋषिवेष बना पर्णशाला के द्वार पर जा आग के लिए ढोग करके खडा हुआ।

तपस्वी कुमार ने उसे देख 'तात! एक तपस्वी शीत से पीडित है। काँप रहा है। उसे यहाँ बुला। सेक लेगा' कहा। उसने पिता से प्रार्थना करते हुए यह गाथा कही—

**अयं इसी उपसमसंयमे रतो**
**सन्तिट्ठति सिसिरभयेन अट्टितो,**
**हन्द अय पविसतु मं अगारक**
**विनेतु सीत दरथञ्च केवलं॥**

[यह ऋषि उपशमन मे तथा सयम में लगा है। शीतभय से पीडित है। यह इस घर में प्रवेश करे और अपने शीत तथा पीडा को दूर करे।]

---

**उपसमसंयमे रतो** रागादि क्लेश के उपशमन मे तथा शीलसयम मे लगा है। **संतिट्ठति,** वह ठहरता है। **सिसिरभयेन** वायु और वर्षा से उत्पन्न शीतभय से। **अट्टितो** पीडित। **पविसतु म,** यहाँ प्रवेश करे। **केवल** सब।

---

बोधिसत्त्व ने पुत्र की बात सुन उठकर देखते हुए वन्दर का भाव समझ दूसरी गाथा कही—

नाय इसी उपसमसंयमे रतो
कपी अयं दुमवरसाखगोचरो,
सो दूसको रोसकोचापि जम्मो
सचे वजे इमम्पि दूसये घर॥

[यह उपशमन तथा सयम मे लगा हुआ ऋषि नही। यह वृक्षो की शाखा पर घूमने वाला वन्दर है। यह दूषित करने वाला है। यह क्रोध करने वाला है। यह नीच है। यदि घर में आए तो इस घर को भी दूषित करे।]

---

**दुमवरसाखगोचरो** वृक्षो की शाखा पर घूमने वाला। **सो दूसको रोसको चापि जम्मो** जहाँ जहाँ जाए उस उस जगह को दूषित करने वाला होने से **दूसक**। झगडने वाला होने से **रोसको**, नीच होने से **जम्मो**। **सचे वजे** यदि इस पर्णशाला में आवे, दाखिल हो तो सब जगह पाखाना पेशाव करके और आग लगा कर खराब कर दे।

---

यह कह कर बोधिसत्त्व ने जली लकडी ले उसे डरा भगाया। वह कूद कर वन में प्रवेश कर चला ही गया। फिर उस जगह नही गया। बोधिसत्त्व ने अभिज्ञा और समापत्तियाँ प्राप्त कर तपस्वीकुमार को कसिन-परिकर्म सिखाया। उसने अभिज्ञा तथा समापत्तियाँ प्राप्त की। वे दोनो ध्यान-प्राप्त हो ब्रह्मलोक परायण हुए।

शास्ता ने 'भिक्षुओ, न केवल अभी किन्तु पुराने समय मे भी यह ढोंगी ही है', कह यह धर्मदेशना ला (आर्य-) सत्यो को प्रकाशित कर जातक का मेल बैठाया। सत्यो के अन्त में कोई स्रोतापन्न, कोई सकृदागामी, कोई अनागामी हुए।

उस समय वन्दर ढोंगी भिक्षु था। पुत्र राहुल। पिता तो मै ही था।